"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ ग. नट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 2 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 10 जनवरी 2014—पौष 20, शक 1935

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 नवम्बर 2013

क्रमांक 1114/817/अव./2013/1-8/स्था.—श्रीमती रेजीना टोप्पो, उप सचिव, ग्रामोद्योग विभाग को दिनांक 25-11-2013 से 07-12-2013 तक 13 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 24-11-2013 एवं 08-12-2013 के शासकीय अवकाश को जोड़ने अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती टोप्पो, आगामी आदेश तक उप सचिव, ग्रामोद्योग विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्रीमती टोप्पो को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती टोप्पो अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**तीरथ प्रसाद लड़िया,** अवर सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2014.

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 13 दिसम्बर 2013

क्रमांक 2292/1801/दो-गृह/भापुसे/2013.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री के. सी. अग्रवाल, भा.पु.से., सहायक पुलिस महानिरीक्षक, (सुरक्षा) पु.मु. रायपुर को दिनांक 16-12-2013 से 31-12-2013 तक (कुल 16 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 15-12-2013 के विज्ञप्त शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. श्री अग्रवाल, को उक्त अवकाश अवधि में वही वेतन एवं भत्ते देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर प्रस्थान करने के पूर्व प्राप्त हो रहे थे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री के. सी. अग्रवाल, सहायक पुलिस महानिरीक्षक, (सुरक्षा) पु.मु., रायपुर के पद पर पदस्थ होंगे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री के. सी. अग्रवाल, सहायक पुलिस महानिरीक्षक, (सुरक्षा) पु.मु., रायपुर अवकाश पर नहीं जाते तो पद पर बने रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनील विजयवर्गीय,** अवर सचिव.

---

## वित्त विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 28 दिसम्बर 2013

क्रमांक F 1-30/2013/स्था./चार.—चिट फंड अधिनियम, 1982 (1982 का सं. 40) की धारा 61 की उप-धारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए तथा अधिसूचना क्र. एफ-18 (सी) 44/नि. 3/चार/89/भोपाल, दिनांक 14 अक्टूबर 1987 को अतिष्ठित करते हुए, छत्तीसगढ़ शासन, एतद्द्वारा, निम्नलिखित अधिकारियों को उनके नाम के सामने उपदर्शित पदों के कर्तव्यों का निर्वहन करने हेतु नियुक्त करता है, अर्थात् :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | आयुक्त/संचालक, कोष लेखा एवं पेंशन, छत्तीसगढ़ | — | रजिस्ट्रार ऑफ चिट्स, छत्तीसगढ़ |
| 2. | समस्त जिले के कलेक्टर, छत्तीसगढ़ | — | एडिशनल रजिस्ट्रार ऑफ चिट्स, छत्तीसगढ़ |
| 3. | समस्त संभागीय संयुक्त संचालक, कोष लेखा एवं पेंशन, छत्तीसगढ़. | — | ज्वाइंट रजिस्ट्रार ऑफ चिट्स, छत्तीसगढ़ (संबंधित संभाग) |
| 4. | समस्त जिला कोषालय अधिकारी, छत्तीसगढ़. | — | असिस्टेंट रजिस्ट्रार ऑफ चिट्स, छत्तीसगढ़ (संबंधित जिला) |

टीप :— इस तरह की नियुक्ति में, उपरोक्त उल्लिखित अधिकारियों को, वेतन में कोई वृद्धि या विशेष वेतन की पात्रता नहीं होगी.

No. F 1-30/2013/Est/Four.—In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of Section 61 of the Chit Fund Act, 1982 (No. 40 of 1982) and in supersession of Notification No. F-18 (C) 44/Ni. 3/four 89/Bhopal dated

14th October, 1987 the Government of Chhattisgarh, hereby, appoints the following officers to discharge such duties, indicated against them, namely :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | Commissioner/Director, Treasury Accounts and Pension Chhattisgarh. | — | Reigstrar of Chits, Chhattisgarh |
| 2. | All District Collector, Chhattisgarh | — | Additional Registrar of Chits, Chhattisgarh |
| 3. | All Divisional Joint Directors, Treasury Accounts and Pension, Chhattisgarh. | — | Joint Registrar of Chits, Chhattisgarh |
| 4. | All District Teasury Officers, Chhattisgarh | — | Assistant Registrar of Chits, Chhattisgarh |

**Note :** Such appointment shall not entitle the above mentioned officers to any increase in pay or any special pay.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सी. जे. खत्री,** संयुक्त सचिव.

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 13 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 7-12/2013/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 24-8-2013 द्वारा कोरबा विकास योजना में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**कोरबा विकास योजना में उपान्तरण**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (एकड़ में) | विकास योजना अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23 "क" के तहत उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | चोरभट्टी प.ह.नं. 12 तहसील कटघोरा | 458 | 5.310 हेक्टेयर में से 10.00 एकड़ | वृक्षारोपण | शैक्षणिक |

2. उक्त उपांतरण केन्द्रीय विद्यालय बी.सी.पी.पी. क्रमांक-4 को शैक्षणिक के प्रयोजन के लिए है.

3. सूचना में उल्लेखित निश्चित् समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा कोरबा विकास योजना में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण कोरबा विकास योजना का अंगीकृत भाग होगा.

नया रायपुर, दिनांक 13 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 7-41/2012/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 19-8-2013 द्वारा कोरबा विकास योजना में लोक प्रयोजनार्थ

निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**कोरबा विकास योजना में उपान्तरण**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (एकड़ में) | विकास योजना अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23 "क" के तहत उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | चोरभट्टी प.ह.नं. 12 तहसील कटघोरा | 460/1 460/3 | 9.46 एकड़ | वृक्षारोपण एवं कृषि | शैक्षणिक (आई.टी.आई.) |

2. उक्त उपांतरण शैक्षणिक (आई.टी.आई.) के प्रयोजन के लिए है.

3. सूचना में उल्लेखित निश्चित् समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा कोरबा विकास योजना में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण कोरबा विकास योजना का अंगीकृत भाग होगा.

नया रायपुर, दिनांक 19 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 1-35/2010/32.—श्री सुभाष राव, अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल, रायपुर द्वारा अध्यक्ष के पद से त्याग पत्र दिये जाने के कारण अध्यक्ष का पद रिक्त होने के फलस्वरूप छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल अधिनियम, 1972 की धारा-4 के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा श्री एन. बैजेन्द्र कुमार (भा.प्र.से.), प्रमुख सचिव, मुख्य मंत्री एवं प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास, पर्यावरण, वन, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग तथा अध्यक्ष, नया रायपुर डेव्हलपमेंट अथारिटी, रायपुर को, अपने वर्तमान कार्य के साथ-साथ अस्थाई रूप से, आगामी आदेश तक, अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल, रायपुर भी नियुक्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमित कटारिया,** उप-सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 19 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 1-02/2011/32.—श्री सुनील सोनी, अध्यक्ष, रायपुर विकास प्राधिकरण, रायपुर द्वारा अध्यक्ष के पद से त्याग पत्र दिये जाने के कारण अध्यक्ष का पद रिक्त होने के फलस्वरूप छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 की धारा-40 के खण्ड (क) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा श्री एस. एस. बजाज (भा.व.से.), संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, उपाध्यक्ष, नया रायपुर डेव्हलपमेंट अथारिटी, रायपुर एवं सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास एवं पर्यावरण विभाग को, अपने वर्तमान कार्य के साथ-साथ अस्थाई रूप से, आगामी आदेश तक, अध्यक्ष, रायपुर विकास प्राधिकरण, रायपुर भी नियुक्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एल. सांकला,** अवर सचिव.

## वन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 5 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 7-7/2001/10-2.—भारतीय वन अधिनियम, 1927 (1927 का 16) की धारा 41 एवं धारा 42 सहपठित धारा 76 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ अभिवहन (वनोपज) नियम, 2001 में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

### संशोधान

उक्त नियमों में,—

(एक) नियम 4 के उप-नियम (ख) के खंड 1 के सरल क्रमांक (सात) के पश्चात्, निम्नलिखित जोड़ा जाए, अर्थात् :—

"(आठ) नीलगिरी-यूकेलिप्टस प्रजाति"

(दो) नियम 4 के उप-नियम (ख) के खंड 2 के उप-खण्ड (क) के सरल क्रमांक (आठ) को विलोपित किया जाए.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल कुमार साहू**, विशेष सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 5 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 7-7/2001/10-2.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में वन विभाग की अधिसूचना क्र. एफ 7-7/2001/10-2, दिनांक 5-12-2013 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल कुमार साहू**, विशेष सचिव.

Raipur, the 5th December 2013

No. F 7-7/2001/10-2.—In exercise of the powers conferred by Section 41 and Section 42 read with Section 76 of the Indian Forest Act, 1927 (No. 16 of 1927), the State Government hereby makes the following amendments in the Chhattisgarh Transit (Forest Produce) Rules, 2001, namely :—

### AMENDMENT

In the said rules,—

(I) After serial number (vii) of the clause 1 of sub-rule (B) of rule 4, the following shall be added, namely :—

"(viii) Nilgiri-Eucalyptus species"

(II) Serial number (viii) of sub-clause (a) of clause 2 of sub-rule (B) of rule 4 shall be deleted.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
ANIL KUMAR SAHU, Special Secretary.

## आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 17 दिसम्बर 2013

क्रमांक/एफ-19-6/2012/25-2.—छत्तीसगढ़ शासन, आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग के आदेश क्रमांक/एफ-19-6/2012/25-2 दिनांक 9-11-2012 द्वारा श्री जे. सी. मेश्राम, सेवानिवृत्त मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला अंत्यावसायी, राजनांदगांव को छ.ग. राज्य अंत्यावसायी सहकारी वित्त एवं विकास निगम, रायपुर के उपाध्यक्ष पद पर आगामी आदेश पर्यन्त नियुक्त किया गया था.

शासन द्वारा लिये गये निर्णय अनुसार उक्त पद पर श्री जे. एस. मेश्राम की, की गई नियुक्ति एतद्द्वारा तत्काल प्रभाव से निरस्त की जाकर उक्त पद को रिक्त घोषित किया जाता है. तात्कालिक रूप से उपाध्यक्ष का प्रभार विभाग के सचिव को सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल चौधरी,** उप-सचिव.

---

## श्रम विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2013

क्रमांक F 10-15/2013/16.—छत्तीसगढ़ औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 (1960 का 27वां) की धारा 8 की उपधारा (1) एवं (2) के अधीन प्रदत्त अधिकारों का प्रयोग करते हुए तथा उक्त विषय में पूर्व में जारी सभी अधिसूचनाओं को निष्प्रभावी करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा :—

1. परिशिष्ट के कॉलम (1) में विनिर्दिष्ट श्रम न्यायालयों का उनके स्थानीय क्षेत्राधिकार को कॉलम (3) में विनिर्दिष्ट करते हुए निर्मित करती है, और

2. उक्त परिशिष्ट के कॉलम (2) में दर्शाये व्यक्तियों को कॉलम नं. (1) में विनिर्दिष्ट श्रम न्यायालयों हेतु पीठासीन अधिकारी एतद्द्वारा नियुक्त करती है :—

### परिशिष्ट

| श्रम न्यायालय का नाम (1) | पीठासीन अधिकारी का नाम (2) | स्थानीय क्षेत्राधिकार (3) |
|---|---|---|
| 01. श्रम न्यायालय क्रमांक-01, रायपुर | श्री एस. के. त्रिपाठी | राजस्व जिला-रायपुर, रायपुर नगर निगम सीमा, नगर पालिका बीरगांव सीमा क्षेत्र एवं रायपुर के धरसीवां विकासखंड क्षेत्र. |
| 02. श्रम न्यायालय क्रमांक-02, रायपुर | श्री एस. के. त्रिपाठी | राजस्व जिला-रायपुर, श्रम न्यायालय क्रमांक-01 के क्षेत्राधिकार को छोड़कर शेष रायपुर राजस्व जिला एवं गरियाबंद. |
| 03. श्रम न्यायालय बिलासपुर | श्री ए. के. चौकसे | राजस्व जिला-बिलासपुर एवं मुंगेली |
| 04. श्रम न्यायालय, दुर्ग | श्री एस. एल. मात्रे | राजस्व जिला-दुर्ग, बालोद व बेमेतरा |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 05. श्रम न्यायालय, राजनांदगांव | श्री ए. के. सनोठिया | राजस्व जिला-राजनांदगांव, कबीरधाम (कवर्धा) |
| 06. श्रम न्यायालय, रायगढ़ | श्री पी. के. सोनी | राजस्व जिला-रायगढ़ व जशपुर |
| 07. श्रम न्यायालय, कोरबा | श्री पी. के. सोनी | राजस्व जिला-कोरबा |
| 08. श्रम न्यायालय, जगदलपुर | श्री एस. एल. मात्रे | राजस्व जिला-बस्तर, दक्षिण बस्तर (दंतेवाड़ा) कोण्डागांव, नारायणपुर, बीजापुर, सुकमा. |
| 09. श्रम न्यायालय, जांजगीर-चांपा | श्रीमती शशि सोनी | राजस्व जिला-जांजगीर-चांपा |
| 10. श्रम न्यायालय, अंबिकापुर | श्री ए. के. चौकसे | राजस्व जिला-सरगुजा, बलरामपुर, सूरजपुर |
| 11. श्रम न्यायालय, मनेन्द्रगढ़ | श्री ए. के. चौकसे | राजस्व जिला-कोरिया |
| 12. श्रम न्यायालय, बलौदाबाजार | श्रीमती शशि सोनी | राजस्व जिला-बलौदाबाजार-भाटापारा |
| 13. श्रम न्यायालय, महासमुंद | श्री ए. के. सनोठिया | राजस्व जिला-महासमुंद |
| 14. श्रम न्यायालय, धमतरी | श्री ए. के. सनोठिया | राजस्व जिला-धमतरी, उत्तर बस्तर (कांकेर) |

No. F 10-15/13/16.—In exercise of the powers conferred by sub sections (1) and (2) of section 8 of the Chhattisgarh Industrial Relations Act, 1960 (No. 27 of 1960) an in supersession of all previous notifications issued on the subjects, the State Government hereby :—

(1) Constitutes the Labour Courts specified in column (1) of the Table below having jurisdiction in the Local areas specified in the corresponding entries in column (3) thereof, and

(2) Appoints the persons mentioned in column (2) of the said Table as the presiding officers of the Labour Courts specified in the corresponding entry in column (1) thereof :—

| Name of the labour Court (1) | Name of the Presiding officer (2) | Local areas (3) |
|---|---|---|
| 1. Labour Court, No. 1 Raipur | Shri S. K. Tripathi | Territorial jurisdiction of Municipal Corporation Raipur, Municipal Council Birgaon & Block Dharsivan of Raipur Revenue District. |
| 2. Labour Court No. 2 Raipur | Shri S. K. Tripathi | Rest of Revenue District Raipur excluding jurisdiction of Labour Court No. 1 Raipur and Revenue District Gariyaband. |
| 3. Labour Court Bilaspur | Shri A. K. Chouksey | Revenue District-Bilaspur & Mungeli |
| 4. Labour Court Durg | Shri S. L. Matre | Revenue District-Durg, Blaod & Bemetara |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 5. Labour Court Rajnandgaon | Shri A. K. Sanothiya | Revenue District-Rajnangaon and Kabirdham (Kawardha) |
| 6. Labour Court Raigarh | Shri P. K. Soni | Revenue Distrcit-Raigarh & Jaspur |
| 7. Labour Court Korba | Shri P. K. Soni | Revenue District-Korba |
| 8. Labour Court Jagdalpur | Shri S. L. Matre | Revenue District-Bastar, South Bastar (Dantewada), Kondagaon, Narayanpur, Bijapur, Sukama. |
| 9. Labour Court Janjgir-Champa | Smt. Shashi Soni | Revenue District-Janjgir-Champa |
| 10. Labour Court, Ambikapur | Smt. A. K. Chouksey | Revenue District-Sarguja, Balrampur Surajpur. |
| 11. Labour Court Manandragarh | Shri A. K. Chouksey | Revenue District-Koria |
| 12. Labour Court Balodabazar | Smt. Shashi Soni | Revenue District-Balodabazar-Bhatapara |
| 13. Labour Court Mahasamund | Shri A. K. Sanothiya | Revenue District-Mahasamund |
| 14. Labour Court, Dhamtari | Shri A. K. Sanothiya | Revenue Distrcit-Dhamtari & North Bastar (Kanker) |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. आर. मालवीय,** उप-सचिव.

## महिला एवं बाल विकास विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 दिसम्बर 2013

### संशोधित अधिसूचना

क्रमांक एफ 11-3/2013/मबावि/50.—राज्य शासन एतद्द्वारा किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 यथा संशोधित अधिनियम, 2006 की धारा 4 की उपधारा (1) एवं (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए कॉलम 04 में दर्शित प्रथम श्रेणी न्यायिक दण्डाधिकारी/प्रधान मुख्य न्यायिक मजिस्ट्रेट को अध्यक्ष के रूप में अधिसूचित करते हुए कॉलम 02 एवं 03 में दर्शाये अनुसार क्षेत्र हेतु किशोर न्याय बोर्ड का निम्नानुसार पुनर्गठन करता है :—

| क्र. | किशोर न्याय बोर्ड | क्षेत्र/सम्मिलित जिले | किशोर न्याय बोर्ड के अध्यक्ष (प्रधान न्यायाधीश) का नाम |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | अंबिकापुर (सरगुजा) | सरगुजा, सूरजपुर एवं बलरामपुर | श्री आनंद प्रकाश वारियल, प्रधान न्यायाधीश, अंबिकापुर. |

No. F 11-3/2013/MBV/50.—In exercise of the powers conferred by sub section (1) and (2) of section 4 of the Juvenile Justice (Ca e and Protection of Children) Act, 2000 as ammended 2006, the State Government hereby reconstitutes the juvenile justice Boards by notifying Cheif Judicial Magistrate/First Class Judicial Magistrate in the column No. 4 as Chairperson for the area mentioned in the column No. 2 and 3 as follows :—.

| No. | Name of the Juvenile Justice Board | Area/Dist. | Name of the Chairman (Principal Magistrate) of the Juvenile Justice Board |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | Ambikapur (Sarguja) | Sarguja, Surajpur and Balrampur | Shri Anand Prakash Variyal, Pradhan Chief Judicial Magistrate, Ambikapur. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुब्रत साहू,** सचिव.

## वाणिज्यिक कर विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 6-106/2001/वाक (आब.)/पांच.—छत्तीसगढ़ शासन के वाणिज्यिक कर (आबकारी) विभाग के आदेश क्रमांक एफ 6-106/2001/वाक (आब.)/पांच, दिनांक 20-07-2012 द्वारा श्री प्रबोध मिंज, महापौर, नगर पालिक निगम, अंबिकापुर, जिला-सरगुजा को छत्तीसगढ़ स्टेट बेवरेजेस कार्पोरेशन लिमिटेड, रायपुर के सदस्य पद पर आगामी आदेश पर्यन्त नियुक्त किया गया था.

2. शासन द्वारा लिये गये निर्णय अनुसार उक्त पद पर श्री प्रबोध मिंज, महापौर, नगर पालिक निगम, अंबिकापुर, जिला-सरगुजा की गयी नियुक्ति एतद्द्वारा तत्काल प्रभाव से निरस्त की जाकर उक्त पद को रिक्त घोषित किया जाता है. तात्कालिक रूप से प्रभार विभाग के सचिव को सौंपा जाता है.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 6-106/2001/वाक (आब.)/पांच.—छत्तीसगढ़ शासन के वाणिज्यिक कर (आबकारी) विभाग के आदेश क्रमांक एफ 6-106/2001/वाक (आब.)/पांच, दिनांक 20-07-2012 द्वारा श्री दिनेश गांधी, अध्यक्ष, जिला पंचायत, राजनांदगांव को छत्तीसगढ़ स्टेट बेवरेजेस कार्पोरेशन लिमिटेड, रायपुर के सदस्य पद पर आगामी आदेश पर्यन्त नियुक्त किया गया था.

2. शासन द्वारा लिये गये निर्णय अनुसार उक्त पद पर श्री दिनेश गांधी, अध्यक्ष, जिला पंचायत, राजनांदगांव की गयी नियुक्ति एतद्द्वारा तत्काल प्रभाव से निरस्त की जाकर उक्त पद को रिक्त घोषित किया जाता है. तात्कालिक रूप से प्रभार विभाग के सचिव को सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. पी. त्रिपाठी,** संयुक्त सचिव.

# खनिज साधन विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 7-14/2013/12.—राज्य शासन एतद्द्वारा चीफ कंट्रोलर ऑफ माइन्स भारतीय खान ब्यूरो, नागपुर के परिपत्र क्रमांक 2/2010, दिनांक 06-04-2010 के पैरा-2 के बिन्दु-2 के तारतम्य में Differential Global Positioning System (डिजीपीएस) का उपयोग करते हुए सर्वेक्षण करने के लिए तालिका के कालम 2 में दर्शित संस्थान को कालम 3 में दर्शित खनिज से संबंधित खनिज रियायतों के लिए अधिमान्यता प्रदान करता है :—

| क्रमांक (1) | संस्थान का नाम एवं पता (2) | अधिमान्यता का विवरण (3) |
|---|---|---|
| 1. | सेन्ट्रल माईन प्लानिंग एण्ड डिजाईनिंग इंस्टीट्यूट गोण्डवाना प्लेस, कॉंके रोड़, रांची-834031 (झारखण्ड) | खनिज कोयला की खनिज रियायतों से संबंधित डीजीपीएस सर्वे कार्य. |
| 2. | नेशनल मिनरल डेव्हलपमेंट कार्पोरेशन लिमिटेड, खनिज भवन 10-3-311/ए, मासाब टैंक, कैसल हिल्स, हैदराबाद (आंध्रप्रदेश) | खनिज कोयला को छोड़कर अन्य खनिजों की खनिज रियायतों से संबंधित डीजीपीएस सर्वे कार्य. |
| 3. | मौलाना आजाद राष्ट्रीय प्रौद्योगिकी संस्थान, भोपाल-462051 (मध्यप्रदेश) | खनिज कोयला को छोड़कर अन्य खनिजों की खनिज रियायतों से संबंधित डीजीपीएस सर्वे कार्य. |

2. अधिमान्यता प्राप्त संस्थान के लिए शर्तें—

2.1 खनिपट्टा/पूर्वेक्षण अनुज्ञप्ति क्षेत्रों के प्रत्येक सीमा स्तम्भों का डीजीपीएस सर्वे के माध्यम से कम से कम 2 घंटे का आब्जर्वेशन कर स्थल पर सीमा स्तम्भों की स्थिति निर्धारण हेतु को-आर्डिनेट्स ज्ञात करना.

2.2 उपरोक्त बिन्दु 2.1 में दर्शित कार्य के लिए खनिज रियायतधारी द्वारा अधिमान्यता प्राप्त संस्थान को भुगतान करना होगा. डीजीपीएस सर्वे कार्य हेतु पारिश्रमिक का निर्धारण अधिमान्यता प्राप्त संस्थान एवं खनिज रियायतधारी के मध्य आपसी समन्वय से किया जाएगा.

2.3 डीजीपीएस सर्वे के संबंध में इण्डियन ब्यूरो ऑफ माइन्स/राज्य शासन द्वारा समय-समय पर जारी निर्देशों का पालन अधिमान्यता प्राप्त संस्थान को करना होगा.

3. यह अधिमान्यता इस आदेश के जारी होने से आगामी आदेश पर्यन्त प्रभावशील होगी.

नया रायपुर, दिनांक 28 दिसम्बर 2013

क्रमांक 1-17/2011/12.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परंतुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ भौमिकी तथा खनिकर्म, तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय तथा अलिपिक वर्गीय) सेवा भरती नियम, 2008 में

निम्नलिखित संशोधन करते हैं, अर्थात् :—

## संशोधन

उक्त नियमों में,—

(1) अनुसूची-एक के सरल क्र. 26 के कॉलम 5 में, अंक एवं हाइफन "3500-80-4700-100-5200" के पश्चात्, निम्नलिखित अन्तःस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"मैकेनिक (मैकेनिक, टर्नर, वेल्डर एवं ड्रिलमेन), जिन्होंने संबंधित ट्रेड में दो वर्ष की कालावधि के लिये प्रशिक्षण प्राप्त किया हो, को दिनांक 01-04-2006 से वेतनमान 4000-6000 देय होगा"

(2) अनुसूची-एक के सरल क्र. 33 के कॉलम 5 में, अंक एवं हाइफन "3050-75-3950-80-4590" के स्थान पर, अंक, हाइफन एवं शब्द "दिनांक 01-04-2006 से वेतनमान 4000-6000 देय होगा" प्रतिस्थापित किया जाये.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. डी. कुंजाम**, उप-सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 28 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 1-17/2011/12.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 28-12-2013 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा, प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. डी. कुंजाम**, उप-सचिव.

Naya Raipur, the 28th December 2013

No. F 1-17/2011/XII.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following amendment in the Chhattisgarh Geology and Mining, Class-III (Ministerial and Non-Ministerial) Service Recruitment Rules, 2008, namely :—

## AMENDMENT

In the said Rules,—

(1) In column 5 of serial No. 26 of Schedule-I, after numbers and hyphen "3500-80-4700-100-5200", the following shall be inserted, namely :—

"Mechanic (Mechanic, Turner, Welder & Drill man) who have received training for a period of two years in concerned trade shall be paid 4000-6000 Pay Scale from 01-04-2006."

(2) In column 5 of serial No. 33 of Schedule-I, for the numbers and hyphen "3050-75-3950-80-4590", the numbers hyphen and words "4000-6000 shall be payable with effect from 01-04-2006" shall be substituted.

By order and in the name of the Governor of Chhattisagrh,
K. D. KUNJAM, Deputy Secretary.

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 3 अक्टूबर 2013

क्रमांक एफ 20-47/2013/ग्यारह/(छै:).—चूंकि राज्य सरकार का यह समाधान हो गया है कि जनहित में ऐसा किया जाना आवश्यक है.

अत: छत्तीसगढ़ उद्योग (शेड, प्लांट भूमि आवंटन नियम) 1974 यथासंशोधित की कंडिका क्रमांक-19 अंतरण में संशोधन किया जाये अर्थात् :—

### संशोधन

छत्तीसगढ़ उद्योग (शेड, प्लांट भूमि आवंटन नियम) 1974 यथासंशोधित की कंडिका क्रमांक-19 अंतरण में निम्नानुसार जोड़ा जाय :—

(iv) पति/पत्नि एवं रक्त संबंधियों को हस्तांतरण/अंतरण

(क) मूल आवंटी/मूल आवंटियों के पति/पत्नि एवं रक्त संबंधियों माता-पिता/पुत्र-पुत्री/भाई-बहन/पोता-पोती को आवंटित भूमि, शेड-भवन की लीज हस्तांतरित किये जाने पर हस्तांतरण के समय केवल रु. 10,000 (रुपये दस हजार) हस्तांतरण शुल्क के रूप में देय होगा परंतु आवंटन के समय प्रस्तुत परियोजना प्रतिवेदन के अनुसार कार्यवाही पूर्ण न होने पर यह सुविधा प्राप्त नहीं होगी.

यह भी कि, उक्तानुसार हस्तांतरण की अनुमति मूल आवंटी/मूल आवंटियों द्वारा शपथ-पत्र के रूप में दिये गये नामांकन के आधार पर दी जा सकेगी.

(ख) मूल आवंटी की मृत्यु उपरांत आवंटित भूमि/शेड-भवन के हस्तांतरण के प्रकरणों में उपरोक्तानुसार अनुमति जारी करने के पूर्व मूल आवंटी/मूल आवंटियों के नामांकित उत्तराधिकारियों को आपत्ति/सहमति देने बाबत् सूचना दी जायेगी तथा सहमति अनुसार अनुमति जारी की जायेगी. दो प्रमुख दैनिक समाचार पत्रों में सूचना प्रकाशित की जावेगी, निर्धारित न्यूनतम 30 दिवस में आपत्ति न आने पर आवंटी अधिकारी द्वारा हस्तांतरण की प्रक्रिया प्रारंभ की जावेगी एवं कुल 45 दिवस उपरांत आदेश पारित किया जा सकेगा. न्यायालयीन वाद की स्थिति में सक्षम न्यायालय के निर्णयानुसार भू-हस्तांतरण की अनुमति दी जावेगी.

(ग) हस्तांतरण की अनुमति उपरांत मूल निष्पादित पट्टाभिलेखों के संबंध में हस्तांतरण लीजडीड निष्पादित की जावेगी तथा तत्कालीन प्रचलित भू-प्रब्याजि की दर पर भू-भाटक निर्धारित किया जाकर उसकी प्रविष्टि एवं बढ़े हुए भू-भाटक के प्रभावी होने की तिथि हस्तांतरण से संबंधित पट्टाभिलेख में अंकित की जावेगी. यह संशोधित पट्टाभिलेख मूल पट्टाभिलेखों के अनुक्रम में जारी होगा अर्थात् मूल पट्टाविलेख में वर्णित अवधि में से शेष बची हुई अवधि के लिए ही यह संशोधन मान्य होगा. हस्तांतरण से संबंधित अभिलेखों में हस्तांतरण रक्त संबंधी होने की कंडिका अंकित की जाएगी.

छत्तीसगढ़ उद्योग (शेड, प्लांटभूमि आवंटन नियम) 1974 यथासंशोधित में उक्त संशोधन इसके छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशन की दिनांक से प्रभावशील होगा.

## मुख्यमंत्री युवा स्व–रोजगार योजना–2013

रायपुर, दिनांक 28 दिसम्बर 2013

क्रमांक एफ 20–40/2013/ग्यारह/(छैः).— राज्य के युवाओं को स्व–उद्यम की स्थापना कर आर्थिक दृष्टि से स्वावलंबी एवं आत्मनिर्भर बनाने के लिये राज्य शासन एतद् द्वारा मुख्यमंत्री युवा स्व–रोजगार योजना घोषित करता है ।

**1– पृष्ठभूमि** : राज्य में आर्थिक एवं सामाजिक समृद्धि हेतु यह आवश्यक है कि राज्य का युवा वर्ग आर्थिक दृष्टि से स्वावलंबी हो, आत्मनिर्भर हो, उनकी कार्य क्षमता का पूर्ण उपयोग हो, योग्यता के अनुरूप उनका स्व–उद्यम स्थापित हो, ताकि राज्य के युवा वर्ग की समग्र शक्ति का लाभ राज्य को प्राप्त हो सके ।

वर्तमान में यह पाया गया है कि स्व–रोजगार योजनाओं के क्रियान्वयन में ऋण की आपूर्ति हेतु बैंकों/वित्तीय संस्थाओं का उद्देश्य अपने ऋण की वसूली ही प्रमुखता होती है। इसी कारण युवा वर्ग को पूर्ण प्रतिभा/कार्यशील होने के बावजूद भी ऋण नहीं मिल पाता हैं क्योंकि बैंकों/वित्तीय संस्थाओं की कोलेटरल सिक्योरिटी एवं तृतीय पक्ष की गारंटी देने में यह वर्ग समर्थ नहीं हो पाता।

स्व–रोजगार की इस समस्या के दीर्घकालीन निराकरण हेतु यह आवश्यक है कि राज्य शासन की ओर से उन्हें आर्थिक सहायता, समर्थन, प्रोत्साहन व सहारा दिया जावे, ताकि राज्य का युवा वर्ग अपनी योग्यता व कार्यक्षमता के अनुरूप स्व–उद्यम स्थापित कर न केवल अपने परिवार की, अपितु राज्य की आर्थिक प्रगति में अपना महत्वपूर्ण योगदान दे सके ।

उपरोक्त को दृष्टिगत रखते हुये माननीय मुख्यमंत्रीजी द्वारा राज्य में स्व–रोजगार योजना प्रारंभ करने की घोषणा की गई है ।

**2– आवश्यकता :–**

2.1– राज्य शासन की वर्तमान में लागू औद्योगिक नीति वर्ष 2009–14 के बिन्दु क्रमांक 10.1 में भी मुख्यमंत्री स्व–रोजगार योजना प्रारंभ करने का प्रावधान है।

2.2– भारत सरकार की स्वरोजगार योजना "प्रधानमंत्री रोजगार सृजन कार्यक्रम" में हितग्राहियों को बैंक ऋण के लिये Collateral Security देना होती है। इसके कारण कई बार प्रकरणों में ऋण वितरण नहीं हो पाता है। हितग्राही Collateral Security के एवज में भारत सरकार के क्रेडिट गारंटी ट्रस्ट फण्ड का उपयोग ब्याज के अतिरिक्त 1 – 1.5 प्रतिशत भारित करने के कारण नहीं कर पाते हैं।

2.3– बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा राज्य के युवा वर्ग को उनके उद्योग धंधे स्थापित करने में समयबद्ध व सुगमता से ऋण प्रदान करने में राज्य शासन की ओर से गारंटी में सहायता प्रदान कर युवा वर्ग को नैतिक व आर्थिक संबल प्रदान करने की भी आवश्यकता है।

**3– योजना का संक्षिप्त सार :–**

1. नाम– यह योजना **"मुख्यमंत्री युवा स्वरोजगार योजना"** कही जावेगी, व संपूर्ण राज्य में राजपत्र में प्रकाशन के दिनांक से लागू होगी ।

**4. उद्देश्य–**

4.1– राज्य के युवा वर्ग को स्व–रोजगार के रूप में उद्योग, सेवा एवं व्यवसाय स्थापित करने में समग्र सहायता (वित्तीय सहायता, गारंटी, प्रशिक्षण व अनुसरण) उपलब्ध कराना है, ताकि उनकी योग्यता एवं कार्यक्षमता के अनुरूप उनके स्वयं के उद्यम स्थापित करने में सुगमता, सहजता एवं सबलता प्राप्त हो ताकि वे राज्य की आर्थिक प्रगति में स्वयं की हिस्सेदारी महसूस करते हुये योगदान दे सके।

4.2– राज्य की युवा शक्ति को स्व–उद्यम की ओर प्रेरित कर ग्रामीण एवं शहरी क्षेत्रों में रोजगार के अवसरों में वृद्धि करना।

4.3– ग्रामीण एवं शहरी क्षेत्रों की उपभोक्ता संबंधी आवश्यकता की पूर्ति इन्हीं क्षेत्रों से करने बाबत् सकारात्मक वातावरण तैयार करना।

4.4– कृषि संबंधी सहायक उद्योग–धंधों का विकास करना।

5. योजना के मुख्य बिन्दु–

5.1– इस योजना के अंतर्गत पात्र युवा वर्ग को निर्माण, सेवा एवं व्यवसाय हेतु बैंकों/वित्तीय संस्थाओं के माध्यम से ऋण प्रदान किया जायेगा, जिसकी सीमा निम्नानुसार होगी :–

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 1 | विनिर्माण उद्यम | – | परियोजना लागत अधिकतम | Rs. 25.00 लाख |
| 2. | सेवा उद्योग | – | परियोजना लागत अधिकतम | Rs. 10.00 लाख |
| 3. | व्यवसाय | – | परियोजना लागत अधिकतम | Rs. 2.00 लाख |

परियोजना लागत में भूमि की राशि सम्मिलित नहीं होगी तथा स्थायी पूंजी निवेश के अंतर्गत प्रस्तावित राशि का अधिकतम 20 प्रतिशत ही भवन मद में मान्य किया जायेगा ।

5.2– बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा ऋण स्वीकृति की सुगमता एवं सहजता हेतु राज्य शासन द्वारा विनिर्माण उद्यम एवं सेवा उद्योगों हेतु भारत सरकार के क्रेडिट गारंटी ट्रस्ट फॉर माइक्रो एण्ड स्माल इन्टरप्राईजेस योजना के अंतर्गत देय गारंटी शुल्क एवं वार्षिक सेवा शुल्क का भुगतान किया जायेगा ।

व्यवसाय के क्षेत्रों हेतु कोई गारंटी शुल्क/वार्षिक सेवा शुल्क नहीं दिया जायेगा।

गारंटी शुल्क एवं वार्षिक सेवा शुल्क की सहायता निम्नानुसार दी जायेगी :–

| क्र | हितग्राही की श्रेणी | भारत सरकार के क्रेडिट गारंटी ट्रस्ट हेतु गारंटी शुल्क/ वार्षिक सेवा शुल्क |
|---|---|---|
| 1 | सामान्य वर्ग | बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा स्वीकृत ऋण राशि पर लगने वाला गारंटी शुल्क तथा आगामी 04 वर्षो के लिये अधिरोपित वार्षिक सेवा शुल्क |
| 2 | अ.जा./अ.ज.जा./अ.पि.वर्ग/ अल्पसंख्यक/ महिला/ विकलांग/ भूतपूर्व सैनिक/नक्सल प्रभावित | बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा स्वीकृत ऋण की राशि पर लगने वाला गारंटी शुल्क तथा आगामी 04 वर्षो के लिये अधिरोपित वार्षिक सेवा शुल्क |

5.3– इस योजना के अंतर्गत राज्य शासन द्वारा निम्नानुसार अनुदान छूट एवं रियायतें दी जायेगी:–

1. ब्याज अनुदान– बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा वितरित सावधि ऋण एवं कार्यशील पूंजी पर निम्नानुसार ब्याज अनुदान उद्यम की स्थापना उपरांत दिया जायेगा :–

| | |
|---|---|
| सामान्य वर्ग | प्रथम ऋण वितरण दिनांक से 5 प्रतिशत अनुदान (पांच वर्ष की अवधि तक)<br>अधिकतम सीमा–सावधि ऋण पर Rs. 50000 प्रतिवर्ष<br>कार्यशील पूंजी ऋण पर Rs. 25000 प्रतिवर्ष |
| अ.जा/अ.ज.जा/अ.पि.वर्ग/अल्पसंख्यक/ महिला/ विकलांग/भूतपूर्व सैनिक/ नक्सल प्रभावित– | प्रथम ऋण वितरण दिनांक से 8 प्रतिशत अनुदान (पांच वर्ष की अवधि तक)<br>अधिकतम सीमा–सावधि ऋण पर Rs. 75000 प्रतिवर्ष<br>कार्यशील पूंजी ऋण पर Rs. 40000 प्रतिवर्ष |

6. मार्जिन मनी अनुदान–

| क्रं. | हितग्राही की श्रेणी | मार्जिन मनी अनुदान |
|---|---|---|
| 1 | सामान्य वर्ग | बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा स्वीकृत परियोजना लागत का 10 प्रतिशत अधिकतम Rs. 1,00,000/– तक |
| 2 | अ.पि.वर्ग/ अल्पसंख्यक/ महिला/ विकलांग/ भूतपूर्व सैनिक/ नक्सल प्रभावित | बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा स्वीकृत परियोजना लागत का 15 प्रतिशत अधिकतम Rs. 1,50,000/– तक |
| 3 | अ.जा./अ.ज.जा. | बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा स्वीकृत परियोजना लागत का 25 प्रतिशत अधिकतम Rs. 1,50,000/– तक |

7. अन्य सुविधायें :–

इस योजना के क्रियान्वयन की अवधि में उद्यमियों को पात्रतानुसार राज्य शासन की तत्समय में प्रचलित औद्योगिक नीति के अनुरूप ब्याज अनुदान (औद्योगिक नीति में प्रावधानित ब्याज अनुदान एवं योजना में प्रचलित ब्याज अनुदान की राशि का अंतर), स्थायी पूंजी निवेश अनुदान, स्टाम्प शुल्क से छूट, औद्योगिक क्षेत्रों में भू–आबंटन पर प्रीमियम में छूट, परियोजना प्रतिवेदन अनुदान, भूमि

व्यपवर्तन शुल्क से छूट, गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान, तकनीकी पेटेन्ट अनुदान एवं मंडी शुल्क प्रतिपूर्ति अनुदान व समय–समय पर उद्योग विभाग की औद्योगिक विकास से संबंधित नीतियों के अंतर्गत देय औद्योगिक निवेश प्रोत्साहन भी प्राप्त होंगे।

**8. रणनीति :–**

8.1 इस योजना के क्रियान्वयन हेतु ऋण स्वीकृति के पश्चात ऋण वितरण के पूर्व उद्यमी को एक सप्ताह का उद्यमिता विकास प्रशिक्षण दिया जाएगा । प्रशिक्षण का व्यय राज्य शासन द्वारा वहन किया जायेगा।

8.2 योजना का क्रियान्वयन जिला स्तर पर जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्रों द्वारा तथा राज्य स्तर पर उद्योग संचालनालय द्वारा किया जायेगा ।

8.3 परियोजना की स्थापना हेतु जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्रों में प्रोजेक्ट प्रोफाईल निःशुल्क उपलब्ध कराये जावेंगे ।

8.4 जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्रों में एक पृथक स्व–रोजगार सेल स्थापित किया जायेगा, जिसकी समय–समय पर समीक्षा उद्योग आयुक्त/ संचालक, उद्योग संचालनालय द्वारा की जावेगी ।

8.5. परियोजना की स्वीकृति हेतु प्रत्येक जिले में टास्कफोर्स समितियां गठित की जावेगी, जिनका कार्य पात्र युवा वर्ग की परियोजना की स्थापना हेतु ऋण प्रकरणों में समयावधि में निर्णय लेना होगा, अस्वीकृति का कारण भी बताना होगा,

8.6 टास्कफोर्स समिति का स्वरूप निम्नानुसार होगाः–

| | | |
|---|---|---|
| 1. | कलेक्टर अथवा उनके अधिकृत प्रतिनिधि | अध्यक्ष |
| 2. | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत | उपाध्यक्ष |
| 3. | जिला अग्रणी बैंक प्रबंधक, | सदस्य |
| 4. | तीन प्रमुख राष्ट्रीयकृत बैंको के जिला समन्वयक/प्रतिनिधि | सदस्य |
| 5. | जिला रोजगार अधिकारी | सदस्य |
| 6. | सूक्ष्म, लघु, मध्यम उद्यम संस्थान के प्रतिनिधि/आई.टी.आई./ पॉलिटेक्निक का प्रतिनिधि | विशेष आमंत्रित सदस्य |
| 7. | महाप्रबंधक, जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, | सदस्य सचिव |

**इस समिति का कोरम चार सदस्यों का होगा किन्तु अध्यक्ष या उपाध्यक्ष में से किसी एक की उपस्थिति अनिवार्य होगी ।**

8.7. इस योजना के अंतर्गत अधिक से अधिक युवाओं को लाभ प्रदान करने हेतु केवल एकल स्वामी से संबंधित आवेदन ही स्वीकार किये जावेंगे, अर्थात् साझेदारी, कंपनी/सहकारी समितियां आवेदन नहीं कर सकेंगे ।

**9. पात्रता** :– इस योजना की पात्रता हेतु निम्नांकित अर्हतायें आवश्यक हैं:–

9.1 आवेदक छत्तीसगढ़ राज्य का मूल निवासी हो।

9.2 आवेदक न्यूनतम आठवीं कक्षा उत्तीर्ण हो ।

9.3 आवेदक की आयु आवेदन दिनांक को 18 से 35 वर्ष के मध्य हो।
(अनुसूचित जाति/जनजाति/अन्य पिछड़ा वर्ग/महिला/ निःशक्तजन उद्यमी/नक्सल प्रभावित परिवार के सदस्य/सेवानिवृत्त सैनिक हेतु अधिकतम आयु सीमा में 5 वर्ष की छूट)

9.4 आवेदक किसी भी राष्ट्रीयकृत बैंक/वित्तीय संस्था/सहकारी बैंक का चूककर्ता (defaulter) नहीं हो।

9.5 एक परिवार से मात्र एक व्यक्ति ही आवेदन कर सकेगा अर्थात इस योजना का लाभ एक परिवार में एक ही व्यक्ति को मिलेगा ।

9.6 आवेदक के परिवार की वार्षिक आय Rs. 3,00,000/– से अधिक नही हो (परिवार की परिभाषा में आवेदक के पति/पत्नि एवं बच्चे सम्मिलित होंगे । आवेदक के अविवाहित होने की स्थिति में आवेदक के माता–पिता, अविवाहित भाई–बहन की आय भी सम्मिलित होगी)

9.7 आवेदक जिन्होंने प्रमंरोयो, प्रमंरोसृका या भारत सरकार/राज्य शासन की किसी अन्य योजना के अन्तर्गत अनुदान का लाभ लिया हो, पात्र नहीं होंगे।

**10. प्रक्रिया** :– इस योजना के क्रियान्वयन हेतु निम्नानुसार प्रक्रिया अपनायी जायेगी :–

10.1 आवेदक द्वारा निर्धारित प्रारूप में आवेदन जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र में आवश्यक सहपत्रों सहित प्रस्तुत किया जायेगा, आवेदन पत्र निःशुल्क होगा।

10.2 प्राप्त सभी आवेदन पंजीबद्ध किये जावेंगे। अपूर्ण आवेदन पूर्ण करने हेतु जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र द्वारा आवेदक को 15 दिवस का समय दिया जायेगा। निर्धारित समयावधि में आवेदन पूर्ण न करने पर आवेदन लौटा दिया जायेगा ।

10.3 आवेदन के साथ प्रस्तावित गतिविधि की प्रोजेक्ट प्रोफाईल (संक्षिप्त परियोजना प्रतिवेदन) भी संलग्न की जायेगी ।

10.4 जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र में प्राप्त आवेदन पत्र टास्कफोर्स समिति के समक्ष प्रस्तुत किये जायेंगे। टास्कफोर्स समिति आवेदक की योग्यता, अनुभव, तकनीकी योग्यता, कौशल परियोजना की व्यवहार्यता आदि के आधार पर साक्षात्कार उपरांत अनुमोदन प्रदान करेगी। अनुमोदित प्रकरण संबंधित बैंकों को ऋण स्वीकृति हेतु अग्रेषित किये जायेंगे।

10.5 बैंकों/वित्तीय संस्थाओं द्वारा 30 दिवसों के समयावधि में प्रकरणों का निराकरण किया जायेगा व आवेदक को उसकी सूचना दी जावेगी ।

10.6 योजना अंतर्गत स्थापित उद्यम का निरीक्षण जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र के अधिकारियों द्वारा किया जा सकेगा।

**11. ऋण राशि की वसूली–** इस योजना के क्रियान्वयन हेतु ऋण राशि की वसूली निम्नानुसार की जा सकेगी :–

11.1 गलत/भ्रामक जानकारी अथवा गलत तरीके से सहायता प्राप्त करने पर हितग्राही से समस्त राशि विधि मान्य तरीकों से एकमुश्त वसूल की जायेगी ।

11.2 ऋण राशि का दुरूपयोग पाये जाने की स्थिति में भू–राजस्व बकाया की तरह वसूली की कार्यवाही भी वित्तीय संस्था द्वारा भी की जा सकेगी।

11.3 ऋण/ब्याज के पुर्नभुगतान/भुगतान में डिफाल्ट करने की स्थिति में योजनांतर्गत राज्य शासन द्वारा दिये जाने वाले आर्थिक निवेश प्रोत्साहन भी भू–राजस्व बकाया की तरह वसूली योग्य होंगे, तथा उक्त परिस्थिति में भविष्य में दी जाने वाली सहायता भी देय नहीं होगी।

**12. योजना के अंतर्गत निषिद्ध कार्यों की सूची :–** योजना के अन्तर्गत निम्नलिखित क्रियाकलापों को सम्मिलित नहीं किया जायेगा :–

12.1 मीट (स्लॉटर किया हुआ) से जुड़े उद्योग/रोजगार अर्थात् मीट का प्रसंस्करण, डिब्बाबंद या मांसाहारी खाद्य पदार्थ सर्व करना/बिक्री करना । बीड़ी, पान, सिगार, सिगरेट तम्बाकू आदि नशीली वस्तुओं का उत्पादन और बिक्री, कोई ऐसा होटल या ढाबा जहाँ शराब सर्व किया जाता हो, कच्चे माल के रूप में तम्बाकू का प्रयोग, ताड़ी बेचना ।

12.2 रेशम पालन (ककूनपालन) बागवानी, हार्वेस्टर सहित पुष्पोद्यानिकी, मत्स्य पालन, शूकरपालन, मुर्गीपालन जैसे पशुपालन का कार्य ।

12.3 पर्यावरणीय समस्याएं पैदा करने वाली परियोजनाएं, 20 माइक्रान से कम मोटाई वाली पॉलिथिन की थैलियों का निर्माण और पुनः चक्रीकृत प्लास्टिक से बने थैले व अन्य उत्पाद।

**13. लक्ष्य पूर्ति –**

13.1 इस योजना के अंतर्गत प्रत्येक वित्तीय वर्ष में भौतिक एवं वित्तीय लक्ष्यों का निर्धारण उद्योग संचालनालय द्वारा राज्य स्तरीय बैंकर्स कमेटी से चर्चा उपरांत किया जायेगा ।

13.2 योजना अन्तर्गत कुल निर्धारित लक्ष्य में से न्यूनतम 40 प्रतिशत आवेदन विनिर्माण उद्यम क्षेत्र में, न्यूनतम 20 प्रतिशत आवेदन सेवा उद्यम क्षेत्र में तथा न्यूनतम 20 प्रतिशत आवेदन व्यवसाय क्षेत्र में स्वीकृत किये जायेंगे ।

13.3 निर्धारित लक्ष्य में से 50 प्रतिशत लक्ष्य की पूर्ति अ.जा./अ.ज.जा./अ.पि.वर्ग महिला/विकलांग/नक्सल प्रभावित/भूतपूर्व सैनिक वर्ग से की जायेगी।

**14. योजना का क्रियान्वयन–**

14.1 इस योजना के क्रियान्वयन हेतु वाणिज्य एवं उद्योग विभाग नोडल एजेंसी होगा तथा जिला स्तर पर जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्रों द्वारा इसका क्रियान्वयन किया जायेगा।

14.2 योजना के क्रियान्वयन हेतु आवश्यक दिशा निर्देश/मार्गदर्शन उद्योग संचालनालय द्वारा जारी किये जा सकेंगे ।

14.3 योजना की समीक्षा उद्योग संचालनालय द्वारा की जायेगी।

14.4 योजना की कार्यावधि में राज्य शासन को यह अधिकार होगा कि इस योजना में नये प्रावधानों का समावेश/संशोधन/अंकित प्रावधानों का विलोपन करे ।

14.5 जिला स्तरीय टास्कफोर्स समिति से प्राप्त संदर्भ राज्य स्तरीय बैंकर्स कमेटी में विचार हेतु रखे जायेंगे एवं राज्य स्तरीय बैंकर्स कमेटी में भी इस योजना के लक्ष्य पूर्ति, समस्याओं आदि पर विचार कर निर्णय लिया जायेगा ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एन बैजेन्द्र कुमार**, प्रमुख सचिव.

